केवल इतना लिखा कि मानगढ पर एकत्रित भीलों ने उत्पात मचा रखा था। फौज को गोलियॉ चलानी पडी। कुछ भील मारे गये।'

भारतीय उपमहाद्दीप में इतिहास - लेखन से नदारद यह पहली और अंतिम घटना नहीं है। भारतीय इतिहासकारों पर यह आरोप कतई गलत नहीं है कि उनमें (डशपीश`ष व्ळीशीस) का संदंतर अभाव है। चूंकि भारतीय महाद्धीप में ऐसी अनेको घटनाएँ है; जिसकी जानकारी या सूचना देश की जनता को विदेशी इतिहास लेखकों से प्राप्त हुई है। मिशाल के तौर पर मध्ययुगीन भारतीय इतिहास की बडी घटना 'भक्ति आन्दोलन' की नोटिस पहलेपहल विदेशी इतिहास विद जार्ज ग्रियर्सन ने यह कहकर ली कि 'बिजली की चमक के समान भक्ति की लहर दक्षिण भारत से उत्तर भारत व पूरे देश में फैल गई।'सवाल यह नहीं कि सूचना किसी विदेशी ने दी, किन्तु यह है कि इतने बडे लोक आन्दोलन की लहर को भारतीय दिग्गज इतिहासकार कयों नही देख पाये ? यह घटना दुर्गम क्षेत्रों में तो नही घटी थी । लेकिन दोस्तो, इसके लिए खोजी दृष्टि चाहिये, जिसका कथित भारतीय इतिहासकारों के पास सदंतर अभाव था और है। आदिवासी जलियांवाला काण्ड का घटनाक्षेत्र तो घने जंगल व पहाड पर स्थित हे, जहॉ तब की वात तो दूर आज भी परिन्दा पर नहीं मार सकता है वहॉ हमारे किसी सॉफिस्टिकेटेड इतिहासकार का पहुँचना बडी दूर की बात है। लेखक चूँकि स्वयं एक तो राजस्थान के निवासी है और दूसरा कि आदिवासी है। उनके पुरखों ने यह लडाई लडी थी। इसके बावजूद भी लेखक इस घटना से वाकफियत नहीं थे। उन्हों ने भूमिका में बडी हैरतअंगेज टिप्पणी यूं विन्यस्त की है- 'पथिक बाबा' (वी.पी. वर्मा) के द्वारा संपादित पत्रिका 'अरावली उदघोष' में मैंने मानगढ पर हुए आदिवासी बलिदान के बारे में पढा और मैं दंग रह गया कि राजस्थान का वासी होने के बावजूद मुझे ऐसी घटना की जानकारी नहीं थी। जानकारी होती भी कहॉ से ? मैं दक्षिण राजस्थान के उस अंचल में इससे पहले कभी गया नहीं, न वहॉ के किसी परिचित व्यक्ति ने मुझे ऐसी किसी घटना के बारे में बताया और न ही कहीं इतिहास की पुस्तकों में मैंने ऐसी शहादत के बारे में पढा।

और फिर शुरु होता है ऐतिहासिक तथ्यान्वेषण का सिलसिला 'मिशन ऑफ मानगढ'। इस क्रम में लेखक ने अपनी तमाम व्यस्तताओं को दरकिनार कर उदयपुर में पथिक बाबा के अतिरिक्त ऑचलिक बुद्धिजीवियो, साहित्यकारों, एन.जी. ओज से जुडे कार्यकर्ताओ व जागरुक आदिवासीयों से सम्पर्क स्थापित किया तथा वांसवाडा, डुंगरपुर व गुजरात के दर्जनों गॉवों का भ्रमण कर *लोकसम्पर्क व बुजुर्गो से विशेष बातचीत करी। इस सम्बन्ध में लेखक स्वयं लिखते है- 'पूर्व विधायक एवं मानगढ घाम विकास समिति के अध्यक्ष श्री नाथूराम ने मेरी बहुत मदद की। खैरवाडा छावनी के पुराने रिकार्ड को खंगाला, राजस्थान आभिलेकागार में संदर्भो की खोजबीन की, उदयपुर स्थित आदिवासी शोध संस्थान के पुस्तकालय में काफी वक्त गुजारा। ळाइब्रेरियन शर्मा जी ने काफी सहयोग दिया। महाराणा मेवाड के पोथीखाना में गया। इतिहास की उपलब्ध पुस्तको का अध्ययन किया। ऐतिहासिक तथ्यो, सामग्री, संदर्भ व सूचनाएं घटना की पुष्टि के लिए जुटाकर अंतत। २००१ में जयपुर से मानगढ का दौरा किया। और फिर लिखा यात्रा वृतांत' मानगढ- आदिवासी बलिदान के तहखानों तक जिसे 'पहल'७१ (२००२)में ज्ञानरंजन जी ने छापकर अचर्चित घटना को चर्चा का केन्द्र प्रदान किया। दूरदर्शन के डी. डी. एक चैनल से प्रसारित सीरियल 'रुबरु' में एपीसोड तैयार कर प्रसारित करवाया। सन १८५७ के प्रथम स्वातंत्र्य संग्राम की डेढ सौ वीं सालगिरह पर जयपुर दूरदर्शन ने एक एपीसोड तैयार कर प्रसारित किया। इसके पश्चात कुछ इतिहासकारो ने अपनी प्रतिक्रिया देते हुए यह कहकर सवालिया निशान लगाया कि ऐसी घटना के ऐतिहासिक प्रमाण नहीं है। लेखक भूमिका में इस घटना पर अन्यथा प्रतिक्रिया देने वाले कथित इतिहासकारो से विनम्र निवेदन करते है- 'चक्षुदृष्टा साक्षी और उक्त पत्र ( राजस्थान के*

धुरंधर इतिहासकार गौरीशंकर हीराचन्द ओझा का सामंत ठाकुर रघुनाथसिंह को लिखा पत्र जो भूमिका मे शामिल है) से झलकने वाली इतिहासकार की मानसिकता के आगे आपको और प्रमाण चाहिए तो ईमानदारी से खोज कीजिये इतिहास की, और वर्चस्वकारी वर्ग के पक्षधर तथ्यान्वेषी महानुभावों से मेरा आग्रह है कि राजाओं की बिरदावली गाने से महान नहीं बना जाता, महान बनने के लिये लिखना पडेगा आम आदमी के दुख- सुखों का इतिहास। जहाँ तक मानगढ का सन्दर्भ है, उक्त दोनों घटनाओं (भूमिका में अन्य दो आदिवासी विद्रोह का जिक्र है) की तरह मैं तो इतना ही खोज पाया हूँ, इसलिए इतिहासकारों को चाहिए कि वे मानगढ का इतिहास लिखें। उनसे ही यह नैष्ठिक अपेक्षा की जा सकती है।

इस तरह वर्षो के अनुसंधान से बडी जद्धोजहद के बाद आखिर लेखक उपनिवेशिक अंग्रेजी शासन एवं देसी सामंती प्रणाली के विरुद्ध आदिवासियों के संघर्ष की इस अप्रतिम ऐतिहासिक घटना के कलात्मक रुपान्तरण में कामयाब होता है और जनवरी २००८ में साहित्य उपक्रम के माध्यम से 'आदिवासी जलियांवाला काण्ड। मानगढ हत्याकाण्ड' कलाकृति 'धूणी तपे तीर' के रुप में हमारे समक्ष उपस्थित है। इसके समीक्षात्मक विश्लेषण के सम्बन्ध में यह भी ध्यातव्य है कि आदिवासी विमर्श कलावादी कम जीवनवादी अधिक है। दूसरे शब्दो में आदिवासी साहित्यकार 'कला कला के लिए' में नहीं किन्तु 'कला जीवन के लिए' में यकीन करते है। इसके मदेनजर ही समीक्ष्य कलाकृति का आकलन किया जाना समीचीन है। परंपरागत कलावादी समीक्षा मानदंडो पर इसकी आलोचना करना एक तरह से बेमानी है। चितौडगढ में विवेच्य कलाकृति पर आयोजित संगोष्ठी में कृति-चर्चा पर आकाशवाणी के निर्देशक सुधीर राखेचा ने भी इस और संकेत करते हुए कहा कि 'उपन्यास के कथ्य और प्रस्तुति से कहीं ज्यादा महत्वपूर्ण उस पीडा का अहसास है जिसने लेखक को ऐसा उपन्यास लिखने की बेचैनी दी। राखेचा ने सबाल्टर्न चरित्रों व घटनाओ पर लिखे उपन्यासों की तुलना को भी अनावश्यक बताया।'

उपन्यास का शीर्षक 'धूणी तपे तीर' प्रतीकात्मक है। यह उन जुझारु आदिवासी योद्धाओ का प्रतीक हैं, जो धूणी की आँच में तपे तीरों की भाँति अपूर्व लक्ष्यभेदी हैं। अपने कलेवर में उपन्यास बृहदाकार है। अत। उपन्यासिक कथ्य ३७६ पृष्ठो में फैला हुआ। इसका वर्ण्य विषय भील व मीणा आदिवासियों के जन जीवन केन्द्रित है। उपन्यास की कथाभूमि दक्षिणी राजस्थान की मेवाड रियासत और बागड क्षेत्र की बाँसवाडा, डूंगरपुर, कुशलगढ, प्रतापगढ रियासतों के अलावा सीमावर्ती गुजरात की सूंथ व ईडर रियासतो के साथ पूर्वी मध्यप्रान्त की झाबूआ, रतलाम, सैलाना रियासत तक का विस्तार लिए हुए है। इसका घटना काल १९वीं सदी का उत्तरार्ध और २० वीं सदी के पूर्वाध तक का है। उपन्यास में कोई आद्यन्त कथा नहीं है। किन्तु अनेक छोटी-छोटी कथाधारायें उभरती -विलुप्त होती नजर आती हैं। यथा, मेवाड भील कौर को 'रायफल' प्रदान कर मिलिटरी का दर्जा देना, महारानी वियटोरिया हीरक जयंति महोत्सव, मेरठ छावनी में सैन्य विद्रोह की कथा, सेंगाजी साध, लाखा बनजारा, सुरा बावडी, टंटयाभील, सृष्टि की उत्पत्ति कथा, भीलों की उत्पत्ति कथा, हीडा की कथा, दि ी दरबार का आयोजन, इत्यादि के अनेकानेक खंडचित्र उपन्यास में उभरते विलुप्त होते नजर आते हैं। लेखक ने स्वयं इन खंडचित्रों का वर्णन किया है। दूसरे शब्दों में कहा जाय तो लेखक ही पूरे उपन्यास की कहानी के सू६ को अधिकतर खोलता है। अत। उपन्यासिक कथ्य वर्णनात्मक पद्धति से नियोजित है। आरंभ से लेकर अंत तक कथा -वर्णन में लेखक घटनाओं की सूचना देता हुआ नजर आता है। इसके

*अलावा अन्य शिल्परुपों- नाटकीय, फ्लैशबैक, पत्रात्मक, स्मृत्यवलोकन, स्वप्न आदि कथा विधियों का भी यथावसर लेखक ने सहारा लिया है। कथा सरंचना की दृष्टि से औपन्यासिक कथ्य में मध्यभाग की कथा में वहॉ ज्यादा ठगराव है, जहॉ मेवाड भील कौर की गतिविधियॉ, महारानी वियटोरिया हीरक जयंति महोत्सव, मेरठ छावनी में सैन्य विद्रोह की कथा तथा इस्ट इंडिया कम्पनी व रियासतदारों की कूटनीतिक चर्चा की गहराई में उतरकर लम्बे-लम्बे वक्तव्यो का लेखन वर्णन करता है। निश्चित तौर से ऐसे स्थळों पर पाठक ऊब जाता है। दूसरे शब्दो में उपन्यास को पढने में पाठक के धैर्य की कडी परीक्षा होती है। लेकिन अन्त भाग की कथा में गतिशीलता व रोचकता के समावेश से काफी हद तक कथा संरचना के गठन में लेखक सफल रहे है।*

नैसर्गिक व शांत आदिवासी जीवन स्वायत्तता का सदियों से कायल रहा है। बाहरी हस्तक्षेप उन्हें कतई पसंद नहीं है और जब-जब ऐसा हुआ तब-तब आदिवासियों ने उसका पूरजोर विरोध किया है। आदिवासिंयो के जीवन में सबसे पहला त्रासद हस्तक्षेप हुआ आर्य आक्रमण के रुप में और आर्य-अनार्य संघर्ष हुआ फिर १० वीं से १२ वीं शताब्दी में बाहर से आये राजपूतों ने उनकी स्वायत्तता को छीना और अन्त में आयी ईस्ट इंडिया कंपनी। सन १८१८ में मेवाड की राजधानी उदयपुर में कर्नल जेम्स टॉड की अगुवाई में पर्दापण हुआ और सन १८२० के दशक में विद्रोह आरंभ हो गये। यह क्रम लगातार चलता रहा। सन १८५८ में डुंगरपुर रियासत के बांसिया गॉव में एक साधारण बनजारा परिवार मे गोविन्द गुरु का जन्म हुआ। वे जन्म से गैरआदिवासी थे किन्तु उनकी जीवन शैली स्थानीय आदिवासियों जैसी थी। उन्हीं के बीच गोविंदा संस्कारित होता है। बचपन में ही उसने गॉव के मंदिर के पूजारी राजगीरि गोसाई से अनौपचारिक शिक्षा प्राप्त की। पूश्तैनी धंधा वस्तु-विनिमय पर आधारित था। अतएव बाप के साथ बचपन में दूरदराज के इलाको वागड, मालवा, गुजरात में खूब घूमकर भाल व मीणा आदिवासी जीवन का काफी अनुभव अर्जित किया। अभावग्रस्त आदिवासी जीवन की गरीबी, बीमारी व लाचारी देखकर उसका मन दुःखी हो जाता था। आदिवासियों में जागरती फैलाकर उनके जीवन में सुधारा लाने की उनकी बडी लालसा थी। लेखक गोविन्द गुरु की इस मंशा को उपन्यास के आरंभ में यूं विन्यस्त करता है- 'कुरिया ने चकमक मं से चिनगारी पैदा की। चिनगारी आग बनी। इसका मतलब पत्थरों में आग है। जो पत्थरो में आग है तो पहाड में आग है और जो पहाड में आग है तो जिन पहाडो में आदिवासी रहते है उन आदिवासियों के भीतर भी आग होनी चाहिये। उस आग को मैं जलाना चाहता हूँ। '(पृ. २३-२४) अतः दस -बारह साल की उम्र में ही गोविंदा पॉच-सात किशोरो के साथ कहीं भी बैठकर लिखाई-पढाई के महत्व पर संवाद करना शुरु कर देता है। प्रसिद्ध शायर मजरुह सुलतानपुरी के शब्दों में कहा जाय तो-

'हम अकेले ही चले थे जानिबे मंजिल मगर,
लोग आते ही गये और कारवॉ बनता गया।'

आहिस्ता-आहिस्ता गोविंदा की बातें न सिर्फ किशोरो को बल्कि बडे - बुजूर्गोको भी आकर्षित करने लगी। उसने शिक्षा के अलावा भगती, शराबसेवन, बेगारप्रथा, अंधश्रद्धा को लेकर लोगो में जागरती फैलाना शुरु किया। गोविंदा अब गोविन्दगिर कहलाने लगा था। उसने पूंजा पारगी व कुरिया दनोत जैसे विश्वस्त व समर्पित युवा आदिवासी नायकों से मिलकर जागृति अभियान को व्यापकता प्रदान करने के लिए 'संपसभा' नामक धार्मिक-सामाजिक संगठन का गठन कर लिया गया। संपसभा के माध.यम से भगत आंदोलन गति पकडने लगा। गोविन्दगिर ने हर किस्म की बुराई से लडने के लिए आदिवासी समाज को तैयार किया, चाहे वहबुराई अपने भीतर की हो या बाहरी तत्वों द्वारा थोपी गई हो। इस तरह 'जागरती'का काम व्यापक स्तर पर फैलता जा रहा था। निरंतर नये-नये कार्यकर्ता शामिल होते जा रहे थे। साथ - ही अब सम्पसभा ने भगती व जागरती के अलावा राज की बेगार, लगान, 'रखवाली'और 'बोलाई' वसुली पर पाबंदी, जल-जंगल-जमीन के पुश्तैनी अधिकारों का हनन जैसे मुद्धो

को शामिल कर उसे अहमियत देना प्रारंभ कर दिया। गोविंदगुरु के नेतृत्व में संपसभा एक शक्तिशाली संगठन बनकर उभरता है। गोविन्द गुरु नामक आदिवासियों का नायक पहले धार्मिक व सामाजिक सुधार की बातें करता रहा था। गत कुछ अर्सा से उसने अपने जागृति आंदोलन को विशुद्ध राजनैतिक आंदोलन बना दिया। (पृ. ३३९) दूसरी तरफ शासन की नजर गोविन्दगुरु व संपसभा की गतिविधियों को लेकर चौकन्नी थी। लेखक के अनुसार, 'इस सारे भू-क्षेत्र के शासक गैरआदिवासी अर्थात राजपूतों के विभिन्न वंश के महाराणा, महाराजा, महारावल, जागीरदार, ठिकानेदार, भौमिया व उनके अधीन कार्यरत हाकिम-हुक्मरान थे और इन सबके उपर ब्रिटिश सत्ता थी, जिनके पोलिटिलक एजेण्ट, विभिन्न फौजी छावनियों के कमाण्डेंट, रेझीडेंट और अन्य अफसर ब्रिटिश क्राउन के प्रमुख प्रतिनिधि गवर्नर जनरल व वायसराय के अधीन रहकर रियासतों के सारे निर्णय लेते थे। राजा -महाराजा अंग्रेज हुकूमत की कठपूतली थे।....रियासती सत्ता द्वारा किए जानेवाले अत्याचार, ब्रिटिश राज का हस्तक्षेप और शोषण-दलन-दमन और अभाव-भुखमरी -महामारी के अधाये-सताये और अनेकानेक आशंकाओं, अनिश्चयों, अविश्वासों से धिरे हुए भयभीत आदिवासी।' (पृ.१५४) दूसरे शब्दो में राम ओर राज की मार से आदिवासी बेहाल थे। एक तो ओलावृष्टि से रवि फसल की बर्बादी, आये दिन पडनेवाले अकाल, ऊपर से बेगार व लगान ने आदिवासियों का जीना हराम कर दिया था। छपन्या ने तो उनकी कमर ही तोड दी थी। 'मरता क्या न करता' के अनुसार आखिर आदिवासियों में भयकंर असंतोष फैला हुआ था। जगह-जगह उपद्रव, हिंसा व लूट की घटनाएँ हुई। प्रतापगढ, डुंगरपुर, कुशलगढ व बाँसवाडा में स्थिति नियन्त्रण से बाहर हो चुकी है। स्थानीय शासकों के प्रति लोगो का आक्रोश निरंतर बढता जा रहा था। विद्रोह की छिट-पुट घटनाएॅं सामने आने लगी थी। देसी रियासतदार व जागीरदार बडे चिंतित होकर गोविन्द गुरु के खिलाफ महारावल से शिकायत करते है। महारावल विजयसिंह डुंगरपुर दरबार में गोविन्द गुरु से भेंट करते है। महारावल गोविन्द गुरु को आनन-फानन में गिरफ्तार करने का आदेश देते हैं। दूसरी तरफ गोविन्द गुरु की गिरफ्तारी की खबर ने आदिवासियों को और भडका दिया। परिस्थिति को देखते हुए महारावल को न केवल फैसला वापस लेना पडा बल्कि सम्मान के साथ गोविन्द गुरु को रिहा भी करना पडा।

अब संपसभा की गतिविधियों का केन्द्र मानगढ पहाड हो गया था। हर पूरणमासी के दिन मानगढ पर मेला जुटने लगा था. हजारों की तादाद में दूर-सुदूर से आदिवासी मेले में शामिल होते थे। गोविन्द गुरु लोगो के दुःख दर्दोव तकलीफों से भरे विरोधपत्र निरंतर संदेशको के माध्यम से महाराणा के साथ-साथ डूंगरपुर, बॉसवाडा, प्रतापगढ, कुशलगढ, ईडर व सूंथ के महारावलों के पास भेजकर स्थिति की नाजुकता से वाकिफ करते थे। किन्तु किसी भी रियासतदार ने गोविन्द गुरु तथा सम्पसभा की गतिविधियों पर अंकुश लगाने के लिए दक्षिणी राजपुताना के ए. जी.जी सेगुहार जरुर लगाई थी। वे तो हरहालत में गोविन्द गुरु की गिरफतारी चाहते थे, लेकिन ब्रिटिश अफसर फिलहाल इसके पक्ष में नहीं थे। बौखलाये शासकों ने पुलिस को धुणी-धामों पर भगती की आड में राज-विरोधी गतिविधियों को बढावा दिया जाता है। एवं गोविंद गुरु के चेलों द्वारा भोले-भाले आदिवासियों को उपद्रव के लिए भडकाया जाता है। अगर कोई व्यक्ति धूणियों पर की जा रही इन गतिविधियों में शरीक पाया गया तो उसे पुलिस की 'काली सुची' में जोड दिया जायेगा। ऐसे सूचीबद्ध आदमी के खिलाफ राजद्रोह का मुकदमा कभी भी चलाया जा सकेगा। (पृ. ३००) गोविन्द गुरु ने भी सम्पसभा के अपने संस्थापक सहयोगी कुरिया दनोत व पूंजा पारगी से परामर्श कर अपने स्तर पर आसन्न परिस्थिति से निपटने की तैयारीयॉशुरु कर दी। इस क्रम में प्रथमतः सम्पसभा के कार्य-विभाजन के तहत पूंजा पारगी की अगुवाई में रक्षादल का गठन व रक्षादल में रिटायर्ड फौजी युवको की भर्ती करना प्रमुख था। मानगढ पर भर्तीशुदा सदस्यो को तालीम के लिए नियमित शिबिर लगाकर प्रशिक्षण की जिम्मेदारी थावरा को सौंपी गई थी। हर गांव में स्थापित धूणी-धामो की सुरक्षा फिलहाल रक्षादल के प्रशिक्षित सदस्यो को सौंप दी गई थी।

कूटनीतिक वार्ता का हर प्रयास विफल हो जाने व आदिवासी नायक कुरिया दनोत का 'घूमाल' के लिए लगातार दबाव के मद्धेनजर गोविन्द गुरु ने 'हलकारो पाडयो' सेदेश का एलान कर दिया। हलकारो ढोल की आवाज पर सैकडो आदिवासी तीर-धनुष , तलवार, गंडासे, लाठियों से लैस होकर मानगढ की और चल दिये। दक्षिणी राजपूताना के ए.जी.जी. ने बोम्बे प्रेसीडेंसी के अंग्रेज अफसर हेमिल्टन के सूत्रों एवं अन्य प्रकार से मिली जानकारी के आधार पर भारत सरकार को तार भेजकर स्थिति से अवगत करा दिया। 'बाँसवाडा', डूंगरपुर व सूंथ रियासतों के त्रिकोणीय सीमा स्थल पर अवस्थित रणनीतिक दृष्टि से अत्यंत महत्वपूर्ण मानगढ पर्वत पर चारों ओर से आदिवासी एकत्रित हो रहे हैं। काफी संख्या में सशस्त्र आदिवासी वहाँ पहले से ही पहुँच चुके हैं। पूर्व में समय समय पर भेजे गये प्रतिवेदनों में आदिवासियों के मन में पैदा होते गये असंतोष के सामाजिक-आर्थिक-धार्मिक कारणों से आप अवगत हैं। असंतोष के कूछ कारण बाजिब रहे है। जिनका समाधान बातचीत से हो सकता था, मगर किसी वजह से यह संभव न हो सका। गोविंद गुरु नामक आदिवासियों का नायक पहले धार्मिक व सामाजिक सुधार की बाते करता रहा था। गत कुछ अर्सा से उसने अपने जागृति आंदोलन को विशुद्ध राजनैतिक आंदोलन बना दिया। अब उसने देशी शासकों के विरुद्ध बगावत का ऐलान कर दिया है। स्थिति विस्फोटक बन गयी है। मानगढ को तुरंत आदिवासियों के कब्बजे से मुक्तकराया जाना अनिवार्य है। यह कार्य शीध्र करना आवश्यक हो गया है। इसके लिए देशी राजाओं को जो भी फौजी मदद हम दे सकते हैं वह तत्काल दिया जाना जरुरी है। (पृ.३३८)

गोविन्द गुरु १६ नवम्बर तक समझोता वार्ता के सफल होने के लिए आशान्वित थे तो दूसरी तरफ ब्रिटिश फौजें 'मानगढ ऑपरेशन' के लिए पहाड को चारों तरफ से घेरा डाल चूकी थी। फौजें लक्ष्य स्थल की तरफ पहाड पर चढतें हुए लगातार आगे वढ रही थी। गोविन्द गुरु जवाबी हमले के पक्ष में थे। वे सामने से हमला करने के पक्ष में किसी भी परिस्थिति में नहीं थे। आखिर, १७ नवम्बर १९१३ के दिन मानगढ पहाड अंग३ेजी फौजो के आकस्मिक आक्रमण से काँप उठा। पलभर में हजारों की तादाद में आदिवासी स्त्री पुरुष व बूढे बच्चे शहीद हो चुके थे। गोविन्द गुरु फटी ऑख मौत के इस ताण्डव को देखकर लाशों के बीच में चिल्लाते हुए दौड पडे, 'नरभाखी भेडियो, तुमने बहुत सारे भोले-भाले आदमियों की हत्या कर दी। निहत्थों, बुजुर्गो' औरतों व नादान बच्चियों पर भी रहम नहीं किया। (पृ. ३६९) अत्याधुनिक शस्त्रों से सज्ज दुनिया की सबसे अधिक ताकतवर ब्रिटिश फौजों से लोहा लेने का परिणाम अपेक्षा के मुताबिक अंग्रेजों के पक्ष में रहा। हर बार की तरह एक बार फिर आदिवासी समाज हारा था, लेकिन इस विश्वास के साथ कि कभी तो हम जीतेंगे। गिरप्ता गोविंद गुरु को भरोसा है आदिवासी नायकों पर । इस विश्वास को कुरिया ने बुलंद आवाज में हलकारा देकर समर्थन दिया, 'धूमाल !'रे कुरिया भाई, हम एक माँ के पेट के जाये तो नहीं, पर धूणी माता की गोद में पलकर हम एक-से भगत बने हैं। मुझ जैसे साधू की साधना का पुण्य परताप तेरे साथ है। अब तू ही मेरी दाहिनी भुजा है। तू लडते रहना मेरे बाँका भगत। धरम के कुरछेत्तर में देर-सबेर भोलेनाथ हमें जरुर जितायेगा !! (पृ. ३७६)

उपन्यास में वर्णननात्मक शिल्प विधान के अनुरुप पात्र तो बहुसंख्य है, लेकिन पात्रों के चरित्र विकास में लेखक की दृष्टि संकुचित कही जा सकती है। दुसरे शब्दो मं चरित्रचित्रण को उपन्यास में लेखक ने ज्यादा तवज्जो नहीं दी है। इसका कारण शायद लेखक का अपने विशेष मकसद मानगढ नरसंहार के दस्तावेजीकरण को ज्यादा तरजीह देना हो सकता है।उपन्यास के मुख्य पात्रों में गोविन्द गुरु, पुंजा धीरा, कुरिया दनोत, कमली, थावर का समावेश किया जा सकता है। गौण पात्रों में नन्दू, पानो, मंगली, सुगनी, कलजी भगत, जोरजी भगत, भाँवता कटारा, सुरत्या मीणा, नानजी गरासिया, बिसन्या, दीना, हरिया, हीरजी, गुरल्या,मोडुभाई, गोपी गमेती, मंगल्या,

दगड्या, कडसा, गोमना, भजनी, बेगनी, लेम्बा भगत, जेता भगत, वाला भगत, जस्सुभाई पटेल, सेठ दलपतराय मेहता, महारावल विजयसिंह, ठाकुर दलपतसिंह, ठाकुर पृथ्वीसिंह, ठाकुर हिम्मतसिंह, कैप्टन जे.पी. स्टोक्ले, हडसन हेमिल्टन, मेजर वेली, कैप्टन आइसकोट इत्यादि । अतः उपन्यास में विभिन्न वर्गोके विविध पात्रों का चयन किया गया है और उन्हें सच्चाई के साथ पेश किया गया है। यथा राजा, महाराजा, जागीरदार, भगत, किसान, मजदूर, सैनिक, वनरक्षक, दारोगा, सेठ, मुखिया, कैप्टन, रेंजर, मेजर इत्यादि। ये सभी पात्र उपन्यास की कथा के विकास में अपना अपना योगदान करते हैं। उपन्यास में अधिकतर पात्र गतिशील हैं, जो परिस्थिति के अनुसार अपने आपको बदलते हैं। उपन्यास का सबसे अधिक आकर्षक, जीवन्त, सजीव, प्रभावी एवं सशक्त चरित्र हैं- गोविन्द गुरु। यह उपन्यास का केन्द्रीय चरित्र हैं। दूसरे शब्दों में गोविंद गुरु उपन्यास के नायक हैं। उपन्यास का पूरा कथासूत्र इनके इर्द-गिर्द घूमता है। उपन्यास की कथा में गोविंद गुरु आद्यन्त रहते डैं। सभी पात्र ुनसे प्रभावित हैं। वे आदिवासी नहीं बनजारा जाति के थे। गोविन्द गुरु बचपन में गोविन्दा नाम से मशहूर थे और बेहद भावुक, संवेदनशील, दयालु, ज्ञानी व चेतनासंपन्न किशोर थे। गोविंदा की छोटी सी उम्र में बडी बडी ज्ञान की बातें सुन गाँव का मुखिया प्रभावित होता है। 'मुखिया गोविंदा की बातों से प्रभावित हुआ। उसने मन ही मन महसूस किया कि गोविंदा होनेहार बालक है।' (पृ. २६)

गोविंद गुरु समाज सुधारक, सेवाभावी परदुःखभंजक इंसान थे। वे निर्भय व नीडर व्यक्तित्व थे। संप-सभा के सूत्रधार थे। उनका नेतृत्व प्रभावी, कुशल और सर्वसामान्य था। उनका विराट व्यक्तित्व बेहद आकर्क था। निरंतर आदिवासियों में 'जागरती'का काम अपने चुनिंदा साथियों को लेकर करते थे। शराब सेवन, माँसाहार, चोरी-लूट, बेगार के विरुद्ध अभियान चला रहे थे। साथ - ही लगान, स्वदेशी के साथ-साथ शिक्षा को खास ज्यादा तवज्जो दे रहे थे। गोविन्द गुरु बेहद स्वाभिमानी व्यक्ति थे। उनका विराट व्यक्तित्व क्रांतिकारी था। आरपार की लडाई के लिए अपने योद्धाओं का बडी बुलंद आवाज में हौसला अफजाई करनेवाला नका संदेश उपन्यास में यूं विन्यस्त है,

'हम इन्सान हैं
इन्सानी हकों के लिए मुहिम छेडी है
जियेंगे तो सम्मान से
मरेंगे तो सम्मान से।
बहादुर भगतो,
यह पीढियों की लडाई है
लडाई जारी रहेगी
हाँ,
लडाई आरपार की.....।'(पृ. ३७१)

उपन्यास का दूसरा महत्वपूर्ण चरित्र है- कुरया दनोत। कुरिया एक जीवन्त, सजीव, सशक्त व प्रभावी चरित्र है। उपन्यास में आरंभ से लेकर अंत बना रहता है। संप-सभा के संस्थापकों में से हक है। गोविन्द गुरु का चहेता और दाहिना हाथ है। वह बहादुर है, नीडर है, आत्मविश्वासी है और स्पष्टवक्ता भी है। 'कुरिया भगत तेल की धार देखनेवाला मरद आदमी था। वह पते की दो टूक बात कहने में भरोसा रखने वाला शख्स था। नाटा कद,चेचक के दागों से भरा गोल चेहरा, साँवली देह, ताँबई आँखें, चपटी नाक, बेतरतीब दाढी, मगर नैसर्गिक रुप से बव खाती तनी हुई मूंछें। जिस काया को ढंकने के लिए कभी पूरा कपडा न मिला हो, जिस शख्स को सोने के लिए सुरक्षित छत न मिली हो- वह कुरिया दनोत भीड को सम्बोधित कर रहा था और भीड में शरीक लोग केवल उसकी ओर मुखातिब थे। कुरिया का हरहाव-भाव उन्हें प्रभावित कर रहा था। नेक, ईमानदार, पहाडों का लाल, बहादुर कुरिया आत्मविश्वास से भरा व्यक्तित्व बनता जा रहा था ।'(पृ. १३४)

कुरिया पढा-लिखा नहीं था किन्तु काफी समझदार इंसान था। वह गर्ममिजाजी एवं उग्र स्वभाव का व्यक्ति था। वह अति उत्साही व साहसी था किंतु गंभीरता का उनमें सदंतर अभाव था। दूसरे शब्दों में वह वीर था किन्तु धीर नहीं

था। छोटी-छोटी बातों को लेकर न केवल आवेशयुक्त हो जाता था किंतु अपना आपा भी खो बैठता था। नयी पीढी के युवा वर्ग में काफी लोकप्रिय था। 'गोविंद गुरु को जितना पूंजा प्रिय था, कुरिया उससे कम प्रिय नहीं था।... अति उत्साही होने की वजह से कुरिया युवावस्था से ही आदिवासीयों की नयी पीढी में काफी लोकप्रिय था।... गोविन्द गुरु और पूंजा धीरा ने यह सोचा कि कुरिया थोडा गर्म स्वभाव का है। कहीं बिना बात कोई बखेडां खडा न कर दे, इसलिए उसे रक्षादल का नेतृत्व न दिया जाकर दूसरा काम सौंपा गया।... यह किसी को पता नहीं था कि कुरिया के भीतर आदिवासी नायक का एक बडा चरित्र धीरे-धीरे पैदा होता जा रहा था।'(पृ.१९०)

कुरिया अपार साहसी व जुझारु योद्धा था। वह एक क्रांतिकारी चरित्र था। वह आर-पार की लडाई का पक्षधर था। गोविंद गुरु के ढीले ढाले कैये से बेहद नाराज था। उपन्यास में वह बार-बार 'धूमाल'की वकालत करता रहता है। शत्रु सेना के पहाड पर चढ आने से बौखलाकर आवेश में कहता है, 'गुरु महाराज, भूरेटिया छाती पर चढ आये हैं। मोर्चाबंदी के लिए खडी की गयी पत्थरों की दीवार के उस तरफ फौजें आ चुकी हैं। रक्षा दल के सदस्य व हमारे अन्य हथियारबंद आदमी आपके हुकुम का इन्तजार कर रहे हैं। भूरेटिया की फौज धावा बोलनेवाली है। धूमाल अब नहीं होगा तो कब होगा?'(पृ.३६२)

उपन्यास का तीसरा महत्वपूर्ण चरित्र है- पूंजा धीरा। उपन्यास में आद्यन्त बना रहता है। गोविन्द गुरु का सबसे अधिक प्रिय था। डूंगर गाँव के गमेती का बेटा था। गोविन्द गुरु का सिनीयर था। 'पूंजा धीरा गोविन्द गुरु से तीन साल बडा था। उसका पिता घीरा पारगी संतरामपुर रियासत के डूंगर गाँव का निवासी था और डूंगर, भावरी व गडरा का गमेती था।'(पृ.७०) पूंजा धीरा धीर गंभीर प्रकृति का व्यक्ति था। सन १८७८ में उसने रियासत के अधिकारी व पुलिसकर्मियों के अन्यायव अत्याचारों का विरोध करने के लिए संप-सभा नामक सामाजिक संगठन की स्थापना करीथी। अतः पूंजा धीरा संप-सभा को संस्थापक था। पूँजा धीरा एक विचारशील व्यक्ति था। संपसभा के कार्यकर्ताओं के लिए कार्यविभाजन में इसकी बडी महत्वपूर्ण भूमिका रहती थी। रक्षादल के प्रशिक्षण की जिम्मेदारी गोविंद गुरु उन्हें सौंपते थे। पूँजा धीरा गोविन्द गुरु के हर फैसले में पूँजा की राय अवश्य होती थी। उपन्यास में पात्रों का शील प्रकाशन स्वयं लेखक ने वर्णनात्मक शैली के माध्यम से किया है। चरित्र चित्रण की अंतरंग और बहिरंग दोनों प्रणालियों का प्रयोग किया गया है। अधिकतर पात्रों के चरित्रांकन में प्रत्यक्ष एवं परोक्ष दोनो प्रणालियों का प्रयोग हुआ है। इसके अतिरिक्त नाटकीय शैली का प्रयोग भी मिलता है।

उपन्यास की संवाद योजना की अपनी विशिष्टता है। लेखक ने पात्रों की मनः स्थिति व संस्कारों को व्यंजित करने के लिए संवादों से काफी मदद ली है। उपन्यास में संवाद जहाँ संक्षिप्त है, वहाँ प्रभावाभिव्यंजक है। हालाँकि ऐसे बहुत कम स्थल उपन्यास में आते हैं। अर्थात उपन्यास में संवाद लम्बे-लम्बे विवरणों, भाषणों, प्रवचनों, उपदेशों, पत्र वर्णन के रुप में अभिव्यक्त हुए है।दूसरे शब्दों में उपन्यास लम्बे-लम्बे भाषणों-प्रवचनों से भरा पडा है, जिससे बेशक कथा और चरित्र विकास की गति क्षरित हुई है। लम्बेलम्बे संवादों के चलते उपन्यास की पठनीयता में व्याघात उत्पन्न होता है. हाँ, कही-कहीं पात्रों के स्वभाव एवं संस्कारों के अनुकूल संवादों की विविधता अवश्य ही प्रशंसनीय है। उपन्यास में कथा वर्णन में भी यथावसर संवादों से सहायता ली गई है। लेकिन कुल मिलाकर संवाद या कथोपकथन शिल्प में उपन्यासिक कालाकृति में निखार बहुत कम स्थलों पर आ पाया है। सारतः उपन्यास के संवाद संक्षिप्त, स्वाभाविक व पात्रानुकूल हैं।

उपन्यास में देशकाल एवं वातावरण इतिहासानुकूल है। उपन्यास में वातावरण चित्रण बिम्बात्मक कम वर्णनात्मक अधिक है। लेखक ने ऐतिहासिकता के साथ-साथ भीलांचल के आँचलिक वातावरण का भी चित्रण किया है। अतः ऐतिहासिकता के साथ साथ स्थानीय वातावरण और भील जीवन का मिलाजुला दृश्यचित्र उपस्थि किया गया हैं। भीलों के लोकनृत्यों, लोक संगीत, लोकगीत, लोककथाओं,

लोक मान्यताओं, रीति-रिवाजों, पर्वों, उत्सवो के चित्रण से आँचलिकता को सघन बनाया गया है। दूसरे शब्दों में क्षेत्रीय वातावरण को निर्मित करने में लेखक पूर्णतः सफल है। भूत-प्रेत, जादू-टोना, डायनप्रथा इत्यादि के चित्रण से क्षेत्रीय वातावरण को सजीव बनाने की कोशिश की गई है। उपन्यास के अंत भाग में लडाई का वातावरण सजीव व प्रभावी बन पडा है।

उपन्यास की भाषिक संरचना महत्वपूर्ण है। उपन्यासिक कलाकृति की भाषा वर्णित काल के अनुरुप हैं। भाषिक रचाव सीधासादा व पात्रानुकूल है। स्थानीय भाषा रा यथावसर उपयोग किया गया है। आँचलिकता के नाम पर भाषा को कृत्रिम नहीं बनाया गया है। अतः ग्राम्य भाषा को सहज परिनिष्ठित करके उपस्थित किया गया है। उपन्यास की भाषा में बिम्बों, प्रतीकों एवं संकेतों से काम लिया गया है। दूसरे शब्दो में उपन्यास की भाषा प्रतीकात्मक व बिम्बात्मक है। उपन्यास का शीर्षक प्रतीकात्मक है। लेखक ने जगह-जगह भाषा प्रतीकों का प्रयोग किया है। सभी प्रकार के बिम्ब का लेखक ने समावेश किया है। हल्के फुल्के बिम्बों के द्वारा भाषा में सौंदर्य और निखार लाने का प्रयत्न हुआ है। उपन्यास की भाषा अवसरानुकूल मुहावरेदार है। जगह-जगह लोकोक्तियों का प्रयोग भी मिलता है। यथा, कान लगाकर सुनना, काम तमाम करना, माथा पीटना, मुँह लटकाना, ढाढस बँधाना, अचम्भित होना, फुसफुसाहट होना, आँखों से अंगारे बरसाना इत्यादि। जगह-जगह कहावतें-लोकोक्तियों का प्रयोग भी हुआ है। यथा, आव देखा न ताव, जैसा राजा वैसी प्रजा, घर का जोगी जोगना अर आन गाँव की सिद्ध, करम प्रधान जगत रुचि राखा, बिच्छू का काटा रोवे अर साँप का काटा सोवे इत्यादि। उपन्यास की भाषा में स्थानीय भाषा के शब्दों का भी लेखक ने अवसरानुकूल प्रयोग किया है। यथा, सादू, भगती, परगट, लक्खण, जागरती, मिनख, ख्रिस्टी, तैने, पाडी, उछाव, विगित, रुस, थावर, लिछमी, कडीली, डील, धौली, रसन इत्यादि ग्राम्य शब्दों का प्रयोग मिलता है।

सारतः कहा जा सकता है कि 'घूणी तपे तीर' में लेखक ने एक निहावत अछूते क्षेत्र का जिस कलात्मकता के साथ स्पर्श किया है, वह अपने आप में महनीय व काबिलेतारीफ है। उपन्यास में चित्रित युग जीवन को जिस व्यापकता एवं गहराई से सम्प्रेषित करने की अपेक्षा

क्रमशः ३८ पेज...

अवस्थीजी ने सुलेक और महुआ की प्रेमकथा के माध्यम से आदिवासी जीवन को उजागर किया है। उनकी वेशभूषा, रहन-सहन भाषा, उनके अंधविश्वास, उनके प्रचलित उत्सव, उनके आचार -विचार, उनका जातीय संगढन, देवी-देवताओं की पूजा स्वातंत्र्य प्रेम और मुक्त जीवन का अनुठा चित्रण बड़ी सफलता से किया गया है।

निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि अवस्थी जी द्वारा लिखित 'जंगल के फूल' पूर्ण आंचालिक उपन्यास है। आंचलिक जीवन का विवरण एवं प्राकृतिक जीवन के चित्रण का अदभूत समन्वय हुआ है । इतना ही नहीं जंगलों में रहनेवाले आदिवासियों के जनजीवन का सूक्ष्म यथार्थ और मार्मिक परिचय दिया है।

* संदर्भ- ग्रंथः

(१) हिन्दी में आदिवासी जीवन केन्द्रित उपन्यासों का समीक्षात्मक अध्ययनः डॉ. बी. के कलासवा

(२) हिन्दी उपन्यास द्वद एवं संघर्ष : डॉ. मोहनलाल रत्नाकर

# "जंगल के फूल' उपन्यास में व्यक्त आदिवासी जीवन"८

**डाँ.भानुबहन म. चौधरी**

सरकारी आर्ट्स एन्ड कोमर्स कोलेज, जादर, सांबरकांठा, गुजरात

**'जंगल के फूल' उपन्यास का कथानक मध्यप्रदेश के दक्षिण में स्थित बस्तर जिले के गोंड आदिवासी - जीवन पर आधारित है। यहाँ के ७५% निवासी अब भी आदिम सभ्यता में है। उनके अपने रीति-रिवाज है, उनकी अपनी संस्कृति है, उनकी अपनी मान्यताएँ हैं और वे आज भी उनमें बुरी तरह से जकड़े हुए हैं। अवस्थीजी लिखते हैं----''जगदलपुर से सो मील दूर तक तो कोई रेलमार्ग नहीं है। मोटर का आना-जाना अभी आरंभ हुआ है, इसलिए यहाँ के निवासी शहरी सभ्यता से कोसो दूर है और उन्होने अपनी प्राचीन सांस्कृतिक धरोहर को अछूते कौमार्य की भाँति सुरक्षित रखा है।''**

भारत का कथा साहित्य व्यापक एवं विस्तृत है। विविधता सभर भारतीय साहित्य में हिन्दी कथा साहित्य विशेष ख्याति प्राप्त करता है। हिन्दी कथा-साहित्य में निश्चित प्रकार के कथा -साहित्य का उदभव बताना पहाड़ में से निश्चित चींटी खोज निकालने जैसा कठिन कर्तव्य होता है। लेकिन एक अन्वेषक के लिए जरुरी है कि वह किसी भी धारा के मूलस्त्रातों को खोज निकाले। लेकिन मूलस्त्रोतों को खोजने के लिए कई सवाल हो सकते हैं, जो आदिवासी जीवन केन्द्रित उपन्यास परिदृश्य को बार-बार घेरते हैं। आदिवासी जीवन केन्द्रित उपन्यास साहित्य का उददेश्य अन्य उपन्यास साहित्य की तुलना में बिलकुल भिन्न लगता हैं। वह न तो घटनाप्रधान उपन्यास की तरह कुछ खास पात्रों के जीवन से सम्बन्ध घटनाओं और समस्याओं को लेकर वेगवतीधारा की तरह नयी-नयी भूमियों को पार करता हुआ आगे बढ़ता है और न वह मनोवैज्ञानिक उपन्यासों की तरह कुछ गिनेचुने पात्रों के मन का विश्लेषण प्रस्तुत करता है। इन दोनों अवस्था में बिखराव का कोई प्रश्न ही नहीं उठता, किन्तु आदिवासी जीवन से जुड़े उपन्यासों का उददेश्य है स्थिर स्थान पर गतिमान समय में जीते हुए आदिवासियों के समग्र पहलुओं को उदघाटित करना। इस प्रयोजन को सिद्ध करने के लिए इन दोनों प्रकार के उपन्यासों का शिल्प कौशल अपर्याप्त है। आदिवासियों के जटील जीवन चित्र को अंकित करने के लिए लेखक कहीं मोही रेखाएँ खींचता है, कहीं पतली, कहीं अवकाशों को भरने के लिए दो-चार बिन्दु अपनी तूलिका से जोड़ देता है। अनेक पर्वो, उत्सवों, परम्पराओं, विश्वासों, व्यथा के अवसरों, गीतो, संघर्षो, प्रकृति के रंगो, पुराने-नए जीवन-मूल्यओं आदि से लिपटा हुआ आदिवासियों का जीवन अभिव्यक्ति के लिए एक नये माध्यम की अपेक्षा करता है। ऐसे आदिवासी जीवन सम्बन्धि उपन्यास लिखनेवालों में सबसे पहला नाम जगन्नाथप्रसाद चतुर्वेदी का लिया जाता है, जिन्होने सन १८९९ में ' बसंती-मालती' उपन्यास लिखा, जो मुंगरे जिले के मलयपुर अँचल के मल्लाह आदिवासी जीवन पर आधारित है। उसके बाद अर्योध्या सिंह उपाध्याय 'हरिऔध' की कृति 'अधखिला फूल' सन १९०७ में जो कहीं न- कहीं आदिवासी जीवन के कुछ अंशो को लेकर लिखि गई रचना है। आदिवासी जीवन सम्बधी अन्य उपन्यासकारों में रामचीज सिंह, मन्नन द्रिवेदी, देवेन्द्र सत्याथी, वृन्दावनलाल वर्मा, फणीखरनाथ, रेणु, रांगेय राधव, नागार्जुन, शानी, शैलेष मटियानी, राजेन्द्र अवस्थी, हिमाशुं जोशी, राकेश वत्स, सुरेश चन्द्र श्रीवास्तव, शिवप्रसाद सिंह, संजीवजी आदि कई उपन्यासकारो का नाम लिया जाता है।

हिन्दी के आदिवासी  जीवन केन्द्रित उपन्यासों की सही तस्वीर तो झारखंड में लिखे गये उपन्यासों में प्राप्त होती है। 'हंस' पत्रिका में श्री राजेन्द्र यादव ने लिखा है कि ---- '' झारखंड में लिखे जा रहे कथा - साहित्य को अगर  कोरे कलावादी रुझान से नहीं जोड़े और आदिवासी जाति को कथाभूमि को बानगी के रुप में भी परखने की कोशिश करें तो साहित्य की उस सार्थक भूमिका से परिचय बन सकता है, जहाँ वह देश-काल की   सांस्कृतिक समालोचना का कार्य करता हुआ दिखलाई पड़ता है।  बेशक, यह वही क्षेत्र है जो देश की भौगोलिक सीमाओं में न केवल खनिज संपदा की दृष्टि से सर्ताधिक सम्पन्न है , बल्कि जहाँ उन्नीस कबीलों में बँटी वैविध्यपूर्ण आदिवासी संस्कृति चौतरफ दबावों के बीच अपनी अस्मिता  की पहचान की लड़ाई लड़रही है। '' वैसी आदिवासी, जगंल-निवासी जन-जातियों को अपने आँचलिक उपन्यासों में चित्रित करनेवालों में राजेन्द्र अवस्थी का नाम लिया जाता है। 'सूरज किरण की छाँव' उनका पहला उपन्यास है और 'जंगल के फूल' उनका दूसरा बहुचर्चित आदिवासी जीवन को केन्द्र में रखकर लिखा गया आँचलिक उपन्यास हैं।

राजेन्द्र अवस्थी का 'जंगल.फूल' उपन्यास के बारे में चर्चा करें तो....... यह उपन्यास बस्तर के आदिवासियों के जीवन को केन्द्र में रखकर लिखा गया एक सशक्त आदिवासी जीवन केन्द्रि उपन्यास है। यह उपन्यास सन १९६९ में दिल्ली से प्रकाशित हुआ । यह अवस्थीजी का दूसरा आंचलिक उपन्यास है। इसे लिखने से पूर्व अवस्थी ने सात-आठ महिने आदिवासियों के बीच गुजारे हैं। इस उपन्यास को राष्ट्रपति, बिहार, उत्तर प्रदेश और राजस्थान द्वारा पुरस्कृत किया गया है। आदिवासी जन-जाति जीवन की कथा को इस उपन्यास का आधार बनाया है। इस उपन्यास को यदि उपर से देखा जाए तो वह सुलकसाए और महुआ की प्रेमकथा ही लगती है, परन्तु वास्तव में महुआ और सुलकसाए की कथा तो इस उपन्यास की एक  उपकथा ही है। लेखक ने झिरिया, झालर, भूसरी, सिरहा, गायता, गंगी आदि अनेक जंगलो के फूलों के माध्यम से बस्तर क्षेत्र के जन-जीवन को पाठको के सामने प्रस्तुत किया है। साथ ही आदिवासी जन-जीवन में शोषण का प्रतिकार करने के लिए उभरती चेतना को भी रेखांकित करने का प्रयत्न  किया गया है। इसमें मध्यप्रदेश की  आदिम जातियों का यर्थात चित्र देने के साथ ही सन १९०८ के राज्यव्यापी 'भूमकाल' का विद्रोह को भी प्रस्तुत किया गया है।

'जंगल के फूल' उपन्यास का कथानक मध्यप्रदेश के दक्षिण में स्थित बस्तर जिले के गोंड आदिवासी -जीवन पर आधारित है। यहाँ के ७५% निवासी अब भी आदिम सभ्यता में है। उनके अपने रीति-रिवाज है, उनकी अपनी संस्कृति है, उनकी अपनी मान्यताएँ हैं और वे आज भी उनमें बुरी तरह से जकड़े हुए हैं। अवस्थीजी लिखते हैं----''जगदलपुर से सो मील दूर तक तो कोई रेलमार्ग नहीं है। मोटर का आना-जाना अभी आरंभ हुआ है, इसलिए यहाँ के निवासी शहरी सभ्यता से कोसो दूर है और उन्होने अपनी प्राचीन सांस्कृतिक धरोहर को अछूते कौमार्य की भाँति सुरक्षित रखा है।''

यही बस्तर पहले एक देशी रियासत थी। आजादी के बाद देश की अन्य रियासतों के साथ -साथ बस्तर रियासत को भी भारतीय गणराज्य में विलय कर दिया गया। राज्य में बदलाव होता रहा किन्तु बस्तर राज्य की प्रजा को कुछ पता न चला। ये सीधे-सादे और भोले-भाले लोग राजा के प्रति वफादार रहे। वह चाहें जो भी हों। हर दशहरे में राजा दर्शन देता है और ये उसे नजराने भेंद करते। यह प्रथा आज भी चली आ रही है। किन्तु बस्तर के आदिवासियों मे खलबली मचने का कारण कर्नल फेगन तथा ग्रेयर रहे। इन अधिकारियों ने 'शिष्ट कल्टीवेशन' बंद करने, जंगल काटना रोकने, जंगल कर लगाने, शिक्षा के लिए पाठशालाएँ बनाना आदि के लिए नये कानून पास किये, परन्तु इन सबका दोष पंडा बैजनाथ को दीवान नियुक्त किया। अवस्थीजी आगे बताते हैं कि यह सन १९०४ की बात है। पंड़ा बैजनाथ पुराने ई. ए. सी  थे। उनके समय में सरकारी अफसर भी मनमानी करने लगे थे और इन सबका परिणाम था, राज्य व्यापी भूमकाल या विद्रोह। बस्तर के इतिहास में यही 'भूमकाल' अपना विशेष महत्व रखता है। बेचारे पंड़ा बैजनाथ का इसमें हाथ न होते हुए भी यहाँ के

पिछड़े आदिवासी आज भी उन्हीं को दोषी  मानते हैं। वस्तुत : आदिवासियों का विद्रोह और अंग्रेजो द्वारा धोखा देकर इन विद्रोहियों का दमनचक्र चलाने की घटना वास्तिवक है।

आदिवासी समाज की अपनी एक विशेषता होती है कि अधिवगंश धार्मिक संस्करा पर्वोके रुप में मनाये जाते है, जिसके कारण हिन्दी के आदिवासी जीवन केन्द्रित उपन्यास साहित्य में भी आदिवासी धार्मिक गतिविधियों का वर्णन पर्वोके साथ ही अधिक मिलता है। 'जंगल के फूल' उपन्यास में 'लाडूकाज' पर्व से उपन्यास की शुरुआत होती है। इस पर्व के अवसर पर गोंड आदिवासियों द्वारा नारायण देव की पूजा होती है। इस पूजा के विधि -विधान को सूअर की बलि से सम्पन्न किया जाता है। इसके अतिरिक्त गोंड़ आदिवासी लोग शीतलामाता, गोदना माता, मावलीमाता एवं अपने पूर्वजों की धूम-धाम से पूजा आराधना करते हैं। जिसका चित्रण भी इस उपन्यास में देखा जाता है।

'जंगल के फूल' उपन्यास में लेखकने 'घोटुल' का भी विस्तृत चित्रण किया है। घोटुल में आदिवासी जीवन और रीति-रिवाजों के सुन्दर चित्र अंकित हुए हैं। ये चित्र आदिवासी युवक-युवतीओं की भावना के प्रतीक होते हैं। घोटुल कच्ची मिट्टी और फूस की बनी झोंपड़ियाँ है । बीच में खुला हुआ मैदान। चारों ओर परछी। संध्या होते ही आदिवासी युवक-युवतियाँ सज-धजकर अपनी गिकी (चटाई) बगल में दबाकर घोटुल पहुँचते हैं। रात्रि में देर तक किस्सा -कहानी, नृत्य चलता है। यहाँ हरएकयुवक की प्रेमिका होती है।  युवक को चेलिक और युवती को मोहियारी नाम से जाना जाता है। घोटुल में बेलोझ, दुलोझ, तिलोका, निरोसा, पियोसा, जानको, मालको, दिवान, मुखवान, कोटवार, चलान आदि कई प्रकार के पदाधिकारी होते हैं । जिनके द्वारा घोटुल का पूरा व्यवहार चलता है। आदिवासियों के उत्सव, विवाह इन्ही घोटुल के माध्यम से सम्पादित होते हैं। घोटुल आदि

वासियों की संपति है। घोटुल का महत्व इस उपन्यास का पात्र सुलकसाए इन शब्दों में बताता है-

'' हमारा सारा संगढन घोटुल के माध्यम से ही हो सकता है। सच्चे लड़ाके सिपाही यहीं तो मिलते हैं। यहीं तो आम की मौर हैं। इन्हें जगाओं, गाँव जग जाएगे।'' (जंगल के फूल- पृ-९२) सच कहा जए तो घोटुल आदिवासियों के शक्तिपुंज है।

अंग्रेजो द्वारा आदिवासियों पर अनेक प्रकार के अत्याचार होते रहते हैं। ये अत्याचार भोले -भाले आदिवासियों के मनमें गोरी सरकार के प्रति विद्रोह की भावना भर देते हैं। दिन-प्रति-दिन बढ़ते अंग्रेजो के अत्याचार और तानाशाही आदिवासियों को चिंता में डाल देते हैं। उनकी चिंता का कारण यह है कि अंग्रेज सरकार कुछ आदिवासियों को जमीन देकर (जिसे आदिवासि अपनी ही मानते हैं) उन्हें एक -दूसरे के दुश्मन बना देगें। इसी समस्या निराकरण के लिए सभी आदिवासी गाँव के मुखिया, उत्साही और साहसी युवक नेतानार में एकत्रित होते हैं। इसी दल का मुखिया सुलकसाए को बनाया जाता है। गुण्डाघूर भी अपने निर्देशन में अंग्रेज सरकार के विरुद्ध एक संगठन तैयार करता है।

इस संगठन का संपूर्ण कार्य घोटुल के माध्यम से होता है। गाँव का प्रत्येक युवक इस संगठन का सदस्य है। महुआ भी अपने निर्देशन में स्त्रियों की एक सेना संगठित करती है। दशहरे के पर्व पर गुण्डाघूर और सुलक राजा से मिलने  नहीं देता। वह राजा और अंग्रेजों को इस संगढन  के  प्रति भड़काता है। अंत में प्रतीक्षा की घडियाँ समाप्त होती है। ओर प्रत्येक गाँव का दल अपने मार्ग में पड़नेवाली पुलिस चौकियों को नष्ट करता हुआ जगदलपुर की तरफ बढ़ता है। आदिवासी जगदलपुर की घेराबन्दी करते हैं। तहसीलदार के अत्याचार तथा बेगार के प्रति विरोध उपजता है और अन्त में विद्रोह फुट पड़ता है। भोले-भाले आदिवासी उनकी धूर्त- कूटनीति से पराजित होकर भी खुद को नए संघर्ष के लिए समर्पित करते है। आदिवासी आंदोलन में पुरुषों के साथ -साथ स्त्रियाँ भी उत्साह से भाग लेती है। इसमें लेखक का दृष्टिकोण प्रगतिवादी है और वह उसी से प्रेरित होकर आदिवासीयों के आंदोलन एवं नारी जीवन के संघर्ष को अभिव्यक्त करता है।

बस्तर जिले के ग्राम्य जीवन का यथार्थ चित्रण इस उपन्यास की विशेषता है। इस उपन्यास में लेखक ने शहर से दूर रहनेवाले आदिवासी और इन भोले लोगों की संस्कृति,

रीति-रिवाज और मान्यताओं को यर्थाथ के बहुत समीप रखा है। इसमें एक ओर आदिवासियों की संस्कृति, रीति-रिवाजों को चित्रित किया गया है तो दूसरी ओर अंग्रेजी शासनकाल मे आदिवासियों द्वारा किये गये विद्रोह को अंकित किया है।

*क्रमश।पेज ३५.....*